"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."




पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2012-2015."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## ( असाधारण )

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 92 ] रायपुर, सोमवार, दिनांक 18 मार्च 2013—फाल्गुन 27, शक 1934

छत्तीसगढ़ विधान सभा सचिवालय

रायपुर, सोमवार, दिनांक 18 मार्च, 2013 (फाल्गुन 27, 1934)

क्रमांक-4417/वि.स./विधान/2013.—छत्तीसगढ़ विधान सभा की प्रक्रिया तथा कार्य संचालन संबंधी नियमावली के नियम 64 के उपबंधों के पालन में छत्तीसगढ़ अध्यक्ष तथा उपाध्यक्ष (वेतन तथा भत्ता) (संशोधन) विधेयक, 2013 (क्रमांक 4 सन् 2013) जो दिनांक 18 मार्च, 2013 को पुर:स्थापित हुआ है, को जनसाधारण की सूचना के लिये प्रकाशित किया जाता है.

हस्ता./-
**( देवेन्द्र वर्मा )**
प्रमुख सचिव.

छत्तीसगढ़ विधेयक
(क्रमांक 4 सन् 2013)

# छत्तीसगढ़ अध्यक्ष तथा उपाध्यक्ष ( वेतन तथा भत्ता ) ( संशोधन ) विधेयक, 2013

**छत्तीसगढ़ अध्यक्ष तथा उपाध्यक्ष ( वेतन तथा भत्ता ) अधिनियम, 1972 ( क्रमांक 27 सन् 1972 ) में और संशोधन करने हेतु विधेयक.**

भारत गणराज्य के चौंसठवें वर्ष में छत्तीसगढ़ विधान-मण्डल द्वारा निम्नलिखित रूप में यह अधिनियमित हो :—

**संक्षिप्त नाम तथा प्रारंभ.**

1. (1) यह अधिनियम छत्तीसगढ़ अध्यक्ष तथा उपाध्यक्ष (वेतन तथा भत्ता) (संशोधन) अधिनियम, 2013 कहलायेगा.

(2) यह राजपत्र में इसके प्रकाशन की तारीख से प्रवृत्त होगा.

**नवीन धारा 1 (क) का अन्तःस्थापन.**

2. छत्तीसगढ़ अध्यक्ष तथा उपाध्यक्ष (वेतन तथा भत्ता) अधिनियम, 1972 (क्रमांक 27 सन् 1972), (जो इसमें इसके पश्चात् मूल अधिनियम के रूप में निर्दिष्ट है) की धारा 1 के पश्चात् निम्नलिखित अंतःस्थापित की जाये, अर्थात् :—

"1 क **परिभाषायें.**— इस अधिनियम में, जब तक कि संदर्भ से अन्यथा अपेक्षित न हो,—

(क) "अनुसूची" से अभिप्रेत है, इस अधिनियम से संलग्न अनुसूची."

**धारा 2 का संशोधन.**

3. मूल अधिनियम की धारा 2 में शब्द "सात हजार रुपये प्रतिमास" के स्थान पर शब्द "अनुसूची में विनिर्दिष्ट" प्रतिस्थापित किया जाये.

**धारा 3 का संशोधन.**

4. (एक) मूल अधिनियम की धारा 3 की उप-धारा (2) में शब्द "आठ हजार रुपये प्रतिमास" के स्थान पर शब्द "अनुसूची में विनिर्दिष्ट" प्रतिस्थापित किया जाये.

(दो) मूल अधिनियम की धारा 3 की उप-धारा (3) में शब्द "को एक हजार एक सौ दस रुपये" तथा "एक हजार नब्बे रुपये प्रतिदिन" को विलोपित करते हुए शब्द "अध्यक्ष और उपाध्यक्ष को," के पश्चात् शब्द "अनुसूची में विनिर्दिष्ट" अन्तःस्थापित किया जाये.

**अनुसूची का अंतःस्थापन.**

5. मूल अधिनियम की धारा 11 के पश्चात् निम्नलिखित अनुसूची जोड़ा जाये, अर्थात् :—

अनुसूची
[धारा 1-क (क) देखें]

**अध्यक्ष**

| धारा<br>(1) | वेतन/भत्तों का विवरण<br>(2) | राशि<br>(3) |
|---|---|---|
| धारा 2 | अध्यक्ष का वेतन | रुपये 28,000 प्रतिमास |
| धारा 3 (2) | अध्यक्ष को निर्वाचन क्षेत्र भत्ता | रुपये 27,000 प्रतिमास |
| धारा 3 (3) | अध्यक्ष को दैनिक भत्ता | रुपये 1,200 प्रतिदिन |

उपाध्यक्ष

| धारा (1) | वेतन/भत्तों का विवरण (2) | राशि (3) |
| --- | --- | --- |
| धारा 2 | उपाध्यक्ष का वेतन | रुपये 25,000 प्रतिमास |
| धारा 3 (2) | उपाध्यक्ष को निर्वाचन क्षेत्र भत्ता | रुपये 27,000 प्रतिमास |
| धारा 3 (3) | उपाध्यक्ष को दैनिक भत्ता | रुपये 1,200 प्रतिदिन |

## उद्देश्यों और कारणों का कथन

छत्तीसगढ़ विधान सभा के अध्यक्ष तथा उपाध्यक्ष को प्रदत्त सुविधाओं में कुछ सुधार की आवश्यकता है. अतः छत्तीसगढ़ अध्यक्ष तथा उपाध्यक्ष (वेतन तथा भत्ता) अधिनियम, 1972 (क्र. 27 सन् 1972), में संशोधन प्रस्तावित है.

2. अतः यह विधेयक प्रस्तुत है.

रायपुर,

दिनांक 11 मार्च, 2013

बृजमोहन अग्रवाल
संसदीय कार्य मंत्री
(भारसाधक सदस्य)

## वित्तीय ज्ञापन

इस विधेयक के खण्ड 3 एवं 4 में प्रस्तावित प्रावधान किये जाने के फलस्वरूप राज्य शासन पर प्रतिवर्ष अनुमानित रुपये 10,00,000.00 (रुपये दस लाख) केवल का आवर्ती वित्तीय भार आयेगा.

---

**"संविधान के अनुच्छेद 207 के अधीन राज्यपाल द्वारा अनुशंसित"**

---

# उपबंध

**छत्तीसगढ़ अध्यक्ष तथा उपाध्यक्ष ( वेतन तथा भत्ता ) अधिनियम, 1972 ( क्रमांक 27 सन् 1972 ) की धारा 1, धारा 2, धारा 3 ( 2 ) एवं धारा 3 ( 3 ) का सुसंगत उद्धरण —**

* * * * * * * * * * * * * *

**धारा 1** यह अधिनियम छत्तीसगढ़ अध्यक्ष तथा उपाध्यक्ष (वेतन तथा भत्ता) अधिनियम 1972 कहा जा सकेगा.

**धारा 2** अध्यक्ष तथा उपाध्यक्ष को सात हजार रुपये प्रतिमास वेतन दिया जायेगा.

**धारा 3 ( 2 )** अध्यक्ष तथा उपाध्यक्ष को आठ हजार रुपये प्रतिमास निर्वाचन क्षेत्र भत्ता दिया जायेगा.

**धारा 3 ( 3 )** अध्यक्ष तथा उपाध्यक्ष को उसी पदावधि के दौरान अध्यक्ष को एक हजार एक सौ दस रुपये तथा उपाध्यक्ष को एक हजार नब्बे रुपये प्रतिदिन के हिसाब से दैनिक भत्ता दिया जायेगा.

* * * * * * * * * * * * * *

**देवेन्द्र वर्मा**
प्रमुख सचिव,
छत्तीसगढ़ विधान सभा.

संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2013.